तोडा–चल्तेरसाखी गुपालपर आये॥साखी दी उनके चरणमें शीश नवाये॥ और घरमें आके ब्राह्मण खूब जिमाये॥ मनमाँगे सो फल पाये॥छन्द कहे काशीगिरि ब्रह्मज्ञानी॥जगन्नाथ जगतारण२०

## भजन निर्गुण वेदांत उपासना।

तोहिको रटत रटत सब हारे॥शेष थके तेरो नाम अनंता कोटिन पद उच्चारे॥ ब्रह्मा वेद बनायके थाके विष्णु लीन औतारे ॥ शिव निशि दिन तेरो ध्यान धरत और हैं कौन विचारे॥ तोहिको रटत रटत सब हारे॥ध्रुव प्रह्लाद व्यास नारदमुनि वाल्मीकि तनु धारे ॥ ज्ञान भयो ताहूपर देखो अलखै अलख पुकारे॥तोहिको रटतरटत० योगीयती तपसी संन्यासी कोउ गोरे कोउकारे॥यारसनासेजोकोइ सुमरें सो सबही तेरे प्यारे ॥ तोहिको रटत रटत०॥ आपही को तू आप भजतहै आपइ आप विचारे॥काशीगिर तोहि सबकुछ दीखत अबघटभयोउजियारे ॥१॥ प्रभुतुमसबहीपतितबनाये ॥ पुण्यको नाम लियो नहीं कबहूं पाप अधिक मन भाये॥प्रथम पतित तो काम बनाका द्वितिय क्रोध उपजाये ॥ तृतिये लोभ और मोह चतुर्थे सो सब अंग समाये ॥ प्रभु तुम सब०॥सृष्टिके कारण किये चतुरानन सो पुत्री पर धाये॥विष्णुसे कहा पालना करिहो सो बलिको छलि आये ॥ प्रलय करनको कीन महेशा हाथ त्रिशूल धराये ॥ ये तीनों गुण बने पातकी जगत्को कौन बचाये॥ प्रभु तुम०॥ तोहिं में पुण्य पाप नहिं कोऊ धर्म अधर्म बिलाये॥रज सत तामस पाप न आवत आपमें आप समाये॥ प्रभु तुम० ॥ जो जो पाप करे सो तरहीं पुण्य करे पछताये ॥याको अर्थ काशीगिरि जाने कोउके लगै न लगाये॥

इति काशीगिरि बनारसीकृतसंपूर्णख्याल
लावनी ब्रह्मज्ञान समाप्त ॥

श्रीसच्चिदानन्दार्पणमस्तु ।



पुस्तक मिलनेका पता–खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना–बंबई.